दिया। यह सुनकर इन्होंने रात्रि भोजन त्याग देनेकी की। इनमेंसे श्रावकने रात्रि भोजन और कन्दमूलादि पदार्थोंको त्यागनेकी उत्साह पूर्वक प्रतिज्ञा की, क्योंकि श्रावक कुलमें उत्पन्न हुआ था। भद्रकने बहुत कुछ सोच करनेके बाद केवल रात्रि भोजन ही त्यागनेकी प्रतिज्ञा की, दुराग्रहमें ग्रसित होनेके कारण मिथ्या दृष्टिको तो कुछ ही न हुआ। कहा भी है कि :—

"आग्रही बत निनीषति युक्तिं तत्र यत्र मतिरस्य निविष्टा।
पक्षपात रहितस्य तु युक्ति-र्यत्र तत्र मतिरेति निवेशम्॥"

अर्थात्—"कदाग्रही पुरुष जहां उसकी बुद्धि स्थित होती है, वहां युक्तिको ले जाना चाहता है, किन्तु पक्षपात रहित मनुष्यको जहां युक्ति दिखायी देती है, वहीं उसकी बुद्धि स्थिर होती है।" श्रावक और भद्रकके परिवार वालोंने भी रात्रि भोजन त्यागनेकी प्रतिज्ञा की, क्योंकि यह एक साधारण बात है कि घरका मालिक जैसा आचरण करता है, वैसाही गृहके अन्यान्य मनुष्य भी करने लगते हैं।

किन्तु श्रावक इस नियमको अधिक समय तक न निभा सका। प्रमादकी बहुलताके कारण उसके नियममें दिन प्रतिदिन शिथिलता आती गयी। कार्यकी अधिकताके कारण वह सुबह और शामको त्याज्य माना हुई दो घड़ियोंमें भी भजन करने लगा। कुछ दिनोंके बाद उसकी यह अवस्था हो गयी, कि वह सूर्यास्तके बाद भी भोजन करने लगा। भद्रक प्रभृति जब इसके लिये उ

कहते, तब वह कहता है, कि अभी तो दिन है, रात्रि कहा है ?" श्रावककी इस शिथिलताके कारण उसके परिवारमें शिथिलता आ गयी और सभी लोग समय कुसमयका विचार ट इच्छानुसार भोजन करने लगे।

एक बार भद्रक राजाके किसी काममें ऐसा उलझ गया कि न तो शामहीको भोजन कर सका न दूसरे दिन दोपहरको। धीरे धीरे सूर्यास्तका समय हुआ किन्तु फिर भी वह भोजन रने घर न आया। शामको जिस समय उसे फुरसद मिली, उस मय सूर्यास्त हो चुका था। उस समय उसके मित्रोंने उसे भोजन र लेनेके लिये बहुतेरा समझाया, किन्तु फिर भी उसने भोजन किया। कहा है कि—

"अप्पहियं कायव्व, जइ सका परहियंपि कायव्वं।
अप्पहिय परहियाणं, अप्पहिअ चेव कायव्वं॥"

अर्थात्—"उत्तम जीवोंको आत्महित करना चाहिये और शक्ति हो, तो परहित भी करना चाहिये। किन्तु जहां आत्महित और परहित दोनोंका प्रश्न उपस्थित हो, वहां, आत्महित पहले करना चाहिये।"

इस प्रकार भद्रकने रात्रि हो जानेके कारण किसी प्रकार भी भोजन न किया, किन्तु श्रावकको तो अब इसका कोई विचार ही न था, इसलिये उसने रात्रि पड जाने पर भी भोजन करलिया। एक समय दैवयोगसे भोजन करते समय उसके माथेमें एक जू

भोजनमें गिर पडी और उसे खा जानेके कारण श्रावकको जलो-दरका भयंकर रोग हो गया। और कुछ दिनोंके बाद इसी ... कारण उसकी मृत्यु भी हो गयी। इस तरह रात्रि भोजन प्रतिज्ञा भग करनेके कारण मृत्युके बाद मार्जार योनिमें उस जन्म हुआ और उस जन्ममें श्वान द्वारा कदर्थना पूर्वक मृत्यु प्रा होनेपर वह नारकी होकर नरकमें गया।

मिथ्यादृष्टि तो आरम्भसे ही रात्रि भोजनमे आसक था एक बार कही रात्रिको भोजन करते समय वह विषमिश्रित आहा खा गया। इसके कारण उसे असह्य यन्त्रणा हुई और दूसरे दिन उसकी मृत्यु हो गयी। मृत्यु होनेपर श्रावककी भाँति मार्जा योनिमें जन्म होनेके बाद वह भी नरक गया।

भद्रकने अपनी प्रतिज्ञाका दृढता पूर्वक पालन किया इसलि मृत्यु होनेपर वह सौधर्म देवलोकमें महर्द्धिक देव हुआ। कु दिनोंके बाद श्रावकका जीव नरकसे निकलकर एक निर्धन ब्राह्म के यहा उत्पन्न हुआ और उसका नाम श्रीपुंज पडा। मिथ्यादृ भी इसी तरह उसी ब्राह्मणके यहा छोटे पुत्रके रूपमें उत्पन्न हुअ और उसका नाम श्रीधर पडा।

भद्रकदेवने जब देखा कि यह दोनों फिर मनुष्य रूपमें उत्प हुए हैं तब वह उनके पास गया और उन्हें पूर्वजन्मका हाल बतल कर उपदेश दिया। भद्रकके उपदेशसे दोनोंने फिर रात्रिभोज और अभक्ष्यादिक त्यागनेकी प्रतिज्ञा की और दृढता पूर्वक इस प्रतिज्ञाका पालन करने लगे। यह सब भद्रकका प्रताप था। यदि

सद्मित्रके नाते यह चेष्टा न करता तो शायद ही यह लोग तरह सन्मार्गपर आते। शास्त्रमें कहा है कि —

"पापान्निवारयति योजयते हिताय।
गुह्यं च गूहति गुणान् प्रकटी करोति॥
आपद्गतं च न जहाति ददाति काले।
सन्मित्र लक्षणमिदं प्रवदंति संत॥"

अर्थात्—"पापसे रोकना, हितमें लगाना, गुह्यको गुप्त रखना, गोंको प्रकट करना, विपत्तिमें दूर न भागना और आवश्यकता नेपर सहायता करना यह सन्मित्रका लक्षण है।" भद्रकने भी समय पूर्णरूपसे इस मित्र धर्मका पालन किया था।

किन्तु श्रीपुंज और श्रीधरके माता पिता बडे ही दुराग्रही थे। नों भाइयोंको यह प्रतिज्ञा उन्हें अच्छी न लगी, इसलिये उन्होंने नों भाइयोंको भोजन देना ही बन्द कर दिया। तीन दिन बीत ये किन्तु अपने पुत्रोंको निराहार देखकर भी उन्हें दया न आयी। पर श्रीपुंज और श्रीधर इस बातपर डटे हुए थे, कि प्राण भले चले जाय, किन्तु इस बार यह प्रतिज्ञा भग न करेंगे। तीसरे दिन रात्रिको जब यह बात भद्रकको मालूम हुई, तब उसने इस प्रतिज्ञाकी महिमा बढानेके लिये राजाके पेटमें भयकर पीड़ा उत्पन्न कर दी। ज्यों ज्यों वैद्य उसका उपचार करते थे, त्यों त्यों पीड़ा बढती जाती थी। अन्तमें मन्त्री किंकर्तव्य विमूढ हो गये और नगरमें हाहाकार मच गया। इसी समय आकाशवाणी हुई कि "राजाके पेटकी यह वेदना किसी तरह आराम नहीं हो सकती।

इसे केवल श्रीपुंज और श्रीधर, जिन्होंने रात्रि भोजन त्याग,
प्रतिज्ञा की है, वही आराम कर सकते हैं।" यह
सुनते ही सारे नगरमें श्रीपुंज और श्रीधरको खोज होने लगी
किन्तु बहुत खोज करनेपर भी कहीं उनका पता न चला। अन्त
किसीने बतलाया कि एक गरीब ब्राह्मणके दो छोटे बच्चोंने इस
तरहकी प्रतिज्ञा ले रखी है। सम्भवत उनका नाम भी यही है।
यह सुनतेही राजाके मन्त्रियोंने बड़े आदरसे श्रीपुंजको बुला भेजा।
श्रीपुंजने तीन दिनसे आहार न किया था, किन्तु अपनी प्रतिज्ञा
दृढ़ रहनेके कारण उसे असीम आनन्द हो रहा था। उसने प्रा
द्वारा सब हाल सुनकर उत्साह पूर्वक उच्चस्वरसे कहा—"यदि मैं
रात्रि भोजन त्यागका महात्म्य हो तो, इसी समय राजाकी वेदना
दूर हो जाय!" यह कह उसने राजाके पेटपर हाथ फेर दिया
उसके हाथ फेरनेके साथही सारी वेदना न जाने कहाँ चली गयी
श्रीपुंजके इस उपकारसे राजाने सन्तुष्ट हो उसी समय उसे पाँ
गाव उपहार दे दिये, साथही राजाने भी रात्रि भोजन त्याग देनेकी
प्रतिज्ञा की। इस घटनासे श्रीपुंजके माता पितापर भी यथेष्ट
प्रभाव पड़ा और उन्होंने न केवल अपने पुत्रोंका ही आदर किया
बल्कि उनका अनुकरण कर उन्होंने भी रात्रि भोजन त्याग दिया
इस प्रकार जिन धर्मका प्रभाव बढ़ाकर श्रीपुंजने बहुत दिनों
सुख उपभोग किया और अन्तमें मृत्यु होनेपर वह श्रीधरके सा
सौधर्म देवलोकमें गया। वहां क्रमश तीनों मित्र सिद्ध हुए।

तीन मित्रोंके इस उदाहरणसे विवेकी पुरुषोंको शिक्षा प्रा

चाहिये और रात्रि भोजनका सर्वथा त्याग करना चाहिये।
अब हम लोग अपने मूल विषयपर लौट कर शेष अभक्ष्य
ोंपर विचार करेंगे —

ुबीज—बहुतसे फल फूल अभ्यन्तर पट रहित केवल बीज-
ोते हैं। इन्हें भक्षण करनेसे बीजके जीवोंकी हिंसा होती है,
ये यह अभक्ष्य माने गये हैं। जो फल अभ्यन्तर पट सहित
य होते हैं, ( यथा अनार, जिम्बाफल इत्यादि ) वे इस कोटि
ां आते अतएव अभक्ष्य नहीं माने जाते।

ानन्तकाय—यह अनन्तजीवोंके घातसे होनेवाले पातकका
त होनेके कारण त्याज्य माना गया है। क्योंकि मनुष्यसे
ी जीव, नारकी जीवसे देवता, देवताओंसे पचेन्द्रिय तिर्यञ्च,
द्रय तिर्यञ्चोंसे द्विइन्द्रियादिक और द्विइन्द्रियादिकोंसे भी
काय जीव यथोत्तर असख्यात गुने कहे गये हैं। इनसे भी
काय, अपकाय और वायुकाय क्रमश अधिक माने गये है।
वोंको अपेक्षा मोक्षजीवोंकी सख्या अनन्त गुनी है और
तकाय जीव उनसे भी अधिक अनन्त गुने हैं। इस विषयपर
चलकर विशेष स्पष्टता पूर्वक विचार किया जायगा।

अचार—नींबू और बेल आदिके बोल आचारमें अनेक जन्तु
ा होनेको सम्भावना रहती है, इसलिये तीन दिनके बाद यह
्य माने जाते हैं।

बड़े—कच्चे, पक्के, या द्विदल अन्नके बनाये हुए, दूध, दही
मट्ठे आदिमें भिगोये हुए बडोंमें भी अनेक प्रकारके सूक्ष्म जन्तु

पडनेकी संभावना रहती है, इसलिये यह भी अभक्ष्य माने जा

बैंगन—निद्रा वर्धक और कामोद्दीपक होनेके कारण य अनेक दोषोंको पोषण करता है। अन्य शास्त्रमें भी कहा है "हे प्रिये! जो बैंगन, कलौंदा और मूली आदिका भक्षण कर वह मूढात्मा अन्तकालमें भी मुझे स्मरण नहीं कर सकता।"

अज्ञात पुष्प और फल—अज्ञात पुष्प और फल भी इस खाना मना है कि यदि अज्ञानताके कारण कोई निषिद्ध खानेमें आय, तो उससे व्रतभग होनेकी सम्भावना रहती इसी तरह कोई विषाक्त फल खानेसे मृत्यु तक होनेकी सभ रहती है।

तुच्छफल—जामुन, वेर आदि छोटे फल, काममें न चाहिये क्योंकि इनका आकार छोटा होनेके कारण एक जैसी चाहिये वैसी तृप्ति नहीं होती और दूसरी ओर विरा बहुत अधिक होती है।

चलित रस—सडा और बासी अन्न, बासी दूध दही इत्य पदार्थोंमें अनेक जतु पड जाते हैं, इसलिये यह सब त्याज्य गये हैं। अनेक पदार्थोंमे जन्तु स्पष्ट दिखायी देते हैं किन्तु पदार्थोंके जन्तु अत्यन्त सूक्ष्म होनेके कारण साधारण दृ नहीं दिखायी देते। ऐसे स्थानोंमें शास्त्रको प्रमाण मा चाहिये। शास्त्रोंमें बतलाया गया है कि मूंग, उडद प्रभृति द्वि अन्नमें कच्चा गोरस पडनेसे उसमें त्रस जीवोंकी उत्पत्ति हो है। दो दिनके बाद दहीमें भी इसी तरहके जन्तु पड जाते हैं।

इस प्रकार यह बाईस अभक्ष्य वर्जनीय बतलाये गये हैं। अब लोग बत्तीस अनन्तकायके सम्बन्धमें विचार करेंगे।

(१) सूरन (२) वज्रकन्द (३) आर्द्रहरिद्रा (४) अदरख (५) हरा कचूर (६) शतावरि (७) विरालिका (८) घृतकुमारी (९) थूहड़ (१०) गुडूची (११) लहसुन (१२) वंशकरेला (१३) गाजर (१४) लवणिक (१५) पद्मिनी कन्द (१६) गिरिकर्णिका (१७) किसलय पत्र (१८) खरिंशुका (१९) थेग (२०) आर्द्रमुस्ता (२१) भ्रमर वृक्षकी छाल (२२) खिल्लोहडा (२३) अमृतवल्ली (२४) मूली (२५) भूमिस्फोटक (२६) द्विदल अन्नके अकुर (२७) ढकवत्थुल (२८) सूकरवल्ल (२९) पलाकी (३०) कोमल इमली (३१) आलू और (३२) पिण्डालू। अनन्त कायके यह प्रधान भेद हैं। लक्षणानुसार और भी अनेक पदार्थ अनन्तकायमें परिगणित किये जा सकते हैं।

इनमेंसे सूरन जिमीकन्दका एक प्रसिद्ध कन्द है। वज्रकन्द भी एक प्रकारका कन्द है। आर्द्र हरिद्रा हरी हल्दीको कहते हैं। अदरख अपने नामसे ही प्रसिद्ध है। कचूर, शतावरि और विरालिकाकी बेलें या वल्लरियाँ होती हैं। घृतकुमारी घिकवारको कहते हैं। थूहर एक कँटीला वृक्ष होता है। गुडूची गुर्चके नामसे प्रसिद्ध है, यह भी एक तरहकी बेल है और दवाके काममें आती है। लहसुनका परिचय देना व्यर्थ है। वंशकरेला एक फल है। गाजर एक कन्द है। लवणिक एक प्रकारकी वनस्पती है। इसे जलानेसे एक तरहका क्षार तैयार होता है। पद्मिनीकन्द एक प्रकारका कन्द है। गिरिकर्णिका एक प्रकारकी बेल होती है। आर्द्र मुस्ता

आदिका घात हो ऐसे शस्त्रोंका व्यापार करना, हास्य निन्दा करना, प्रमाद पूर्वक बिना उपयोगके स्नान करना, केश गूँथना, कूटना, भोजन बनाना, जमीन खोदना, मिट्टीका मर्द करना लीपना, वस्त्र धोना और लापरवाहीसे पानी छानना प्रभृति कार्य करनेसे भी प्रमादाचरणका दोष लगता है। श्लेष्म दिकमें मुहूर्तके बाद सम्मूर्छिम मनुष्य उत्पन्न होते हैं और इस विराधनाका दोष लगता है, इसलिये उसके सम्बन्धमें भी सा वधानी रखनी चाहिये।

श्रीपन्नवणा उपाङ्गमें, सम्मूर्छिम मनुष्य कहां उत्पन्न होते हैं, इ प्रश्नका उत्तर देते हुए भगवानने बतलाया है कि पैंतालिस ला योजन प्रमाण मनुष्य क्षेत्रमें अर्थात् ढाई द्वीप और दो समुद्रों सम्मूर्छिम जीव उत्पन्न होते हैं। ढाई द्वीपमें भी पन्द्रह कर्मभूमि तीस अकर्म भूमिमें, छप्पन्न अन्तद्वीपोंमें, गर्भज, मनुष्योंकी विष्ठा मूत्रमें, नाकके मैलमें, पित्तमें, वीर्यमें, शोणितमें, कायके पुद्गलों शरमें, स्त्री पुरुषके सयोगमें, नगरके पनालोंमें और सभी ग स्थानोंमें सम्मूर्छिम मनुष्य उत्पन्न होते हैं। उनकी अवगाहना ऊंचाई अंगुलके असंख्यातवे हिस्सेके बराबर होती है। वे असं मिथ्या दृष्टि, एवम् अज्ञानी होते हैं और अपर्याप्त अवस्थामें अन्तर्मुहूर्त्तमें मर जाते हैं।

इस संसारमें भ्रमण करनेवाले प्राणियोंको ऐसे अधिकरणों भी त्याग करना चाहिये, जिनसे जीव वधादि अनर्थ होनेक सम्भावना हो। कहा भी है कि —

"न ग्राह्याणि न देयानि, पंचद्रव्याणि पंडितैः ।
अग्निर्विषं च शस्त्रं च, मद्यं मांसं च पंचमम् ॥"

अर्थात्—"अग्नि, विष, शस्त्र, मद्य और मांस—इन पांच वस्तु को न तो लेना ही चाहिये, न इन्हें किसीको देना ही चाहिये।" न्य शास्त्रोंमें भी कहा गया है कि "क्षेत्र, यंत्र, नौका, वधू, ऊ, बैल, अश्व, गाय, गाड़ी, द्रव्य, हाथी, मकान और ऐसेही न्य पदार्थ जिनसे मन आरम्भ युक्त होता है और जिनसे कर्म धता हो, उनका दान कभी लेना या देना न चाहिये।

जिससे अनर्थदण्ड हो उसका भी त्याग करना चाहिये। कई गेन जागृत होते ही आरम्भ करने लगते हैं। वह इस तरह पानी भरनेवाले, पीसनेवाले, कुम्हार, धोबी, लुहार, माझी, शिकारी, जाल डालनेवाला, घातक, चोर, परदार लम्पट आदिको इनकी परम्परासे कुव्यपारमें प्रवृत्ति होनेपर महान अनर्थ दण्ड होता है। श्रीभगवती सूत्रमें वर्णन है कि एक बार कोशाम्बी नगरीमें रहने वाले शतानिक राजाकी बहिन और मृगावतीकी ननद् जयन्तीने श्रीवीर परमात्मासे पूछा कि—"हे भगवन्! प्राणीको सोते रहना अच्छा या जागते रहना?" श्रीवीर परमात्माने कहा—"हे जयन्ती! अनेक प्राणियोंका सोते रहना अच्छा और अनेक प्राणियोंका जागते रहना ठीक है। जयन्तीने पुन. पूछा—"भगवन्! किन प्राणियोंका सोते रहना अच्छा है और किन प्राणियोंका जागते रहना?" श्रीवीर परमात्माने उत्तर दिया—"हे जयन्ती! जो जीव अधर्मी हों, अधर्म प्रिय हों, अधर्म बोलते हों, अधर्महीको देखते

हों, अधर्महीकी प्रशंसा करते हों, अधर्मशील हों, अधर्माचरण करते हों और अधर्मसे ही अपनी जीविका उपार्जन करते हों, ऐसे जीवोंका सोते रहना अच्छा होता है। किन्तु जो जीव धर्मी हों, धर्मप्रिय हों, सदा धर्महीसे अपनी जीविका उपार्जन करते हों, ऐसे जीवोंका जागते रहना अच्छा है। क्योंकि ऐसे जीव अपने और पराये सभी प्राणियोंको धर्ममें लगाते हैं और स्वयं भी सदा धर्माचरण ही करते हैं। विवेकी प्राणियोंको इस प्रकार समझकर प्रमादाचरणका सर्वथा त्याग करना चाहिये।

इनके अतिरिक्त जो काम करनेसे आरम्भ बढ़े उसका भी त्याग करना चाहिये। ऊखलके साथ मूशल, हलके साथ फाल, धनुषके साथ बाण, सिलके साथ बट्टा, कुल्हाड़ीके साथ दण्ड, चक्कीके साथ उसका ऊपरी पत्थर प्रभृति पापोपकरण त्याज्य और दुर्गतिदायक हैं, इसलिये इन्हें मिलाकर न रखना चाहिये—ज्योंही काम हो जाय, त्योंही इन्हें अलग करके रख देना चाहिये।

विवेकी पुरुषको एकेन्द्रिय, द्वि इन्द्रिय, त्रि इन्द्रिय, चार इन्द्रिय और पञ्चेन्द्रिय जीवोंका वध भी न करना चाहिये। इनका वध करनेसे नरककी प्राप्ति होती है। काल नामक एक कसाई रोज पांच सौ भैंसोंका वध करता था, इसी लिये वह नरकगामी हुआ था। कहा भी है कि —

"नास्त्यहिंसासमो धर्मो, न संतोषसमं व्रतम्।
न सत्यसदृशं शौच, शीलतुल्यं न मंडनम्॥"
सत्य शौचं तप शौचं, शौचमिंद्रियनिग्रह।
सर्वभूतदया शौचं, जल शौचं तु पंचमम्।

स्नान मनोमल त्यागो, दानं चाभयदक्षिणा।
ज्ञानं तत्त्वार्थ संबोधो, ध्यानं निर्विषयं मनः।'

अर्थात्—"अहिंसाके समान कोई धर्म नहीं है, सन्तोषके समान नहीं है, सत्यके समान शौच ( पवित्रता ) नहीं है और शीलके ान भूषण नहीं है। सत्य प्रथम शौच है, तप दूसरा शौच है, द्रय निग्रह तीसरा शौच है, प्राणीमात्रपर दया करना चौथा शौच और जल शौच पाँचवा शौच है। अर्थात् जल शौचकी उपेक्षा कि चार शौच अधिक अच्छे, अधिक आवश्यक और अधिक त्वपूर्ण हैं। मनके मलका त्याग ही स्नान है, अभय दान ही ा दान है, तत्वार्थ बोध ही ज्ञान है और विकार रहित मन ही ान है।

घरमें रहनेवाले और नित्य स्नान न करनेवाले मनुष्य बिना के केवल मन शुद्धिसे भी शुद्ध होते हैं। कहा है कि "मनएव ुष्याणां कारणं बंधमोक्षयो" अर्थात् मनही मनुष्यके बन्धन र मोक्षका कारण है।" पुरुष जिस तरह स्त्रीको आलिङ्गन ता है, उसी तरह पुत्रीको भी आलिङ्गन करता है, किन्तु दोनों वस्थाओंमें उसकी मन स्थितिमें जमीन आसमान जितना अन्तर ता है। समताका अवलम्बन कर पुरुष क्षणमात्रमें जितने कर्मों- ा क्षय कर सकता है, उतने कर्मों का क्षय कोटि जन्म पर्यन्त प करनेपर भी नहीं कर सकता। धर्मका मूल विनय और विवेक है। कहा भी है कि विनय ही धर्मका मूल है। तप और ायम विनयपर ही निर्भर करते हैं। जिसमें विनय नहीं उसके

लिये तप कैसा और धर्म कैसा? विनयी पुरुष लक्ष्मी, यश कीर्तिको भी प्राप्त करता है किन्तु दुर्विनयीको किसी कार्यमें भी सफलता नहीं मिलती। पर्वतोंमें जिस तरह मेरु, ग्रहोंमें जिस प्रकार सूर्य और रत्नोंमें जिस प्रकार चिन्तामणि श्रेष्ठ है, उसी प्रकार गुणोंमें विवेक श्रेष्ठ है। विवेकके बिना अन्य सभी गुण निर्गुणसे हो पडते हैं। किसीका कथन है कि जिस तरह नेत्रोंके बिना रूप शोभा नहीं देता, उसी प्रकार विवेकके बिना लक्ष्मी शोभा नहीं देती। विवेक रूपी दीपकके प्रकाशसे प्रकाशित किये हुए मार्गमें गमन करनेपर कलिकालके अन्धकारमें भी कुशल पुरुषोंको कोई कष्ट नहीं होता, क्योंकि गुरुकी भांति विवेक कृत्यको दिखाता है और सन्मित्रकी भांति अकृत्य करनेसे रोकता है। इस सम्बन्धमें सुमतिका दृष्टान्त शिक्षा प्रद है। वह इस प्रकार है,—

## सुमतिकी कथा।

श्रीपुर नगरमें श्रीसेन नामक एक राजा राज करता था। उसके श्रीसखी नामक एक स्त्री थी और सोमनामक एक मन्त्री था। मन्त्री निःसन्तान होनेके कारण सदैव दुःखी रहता था और उसे कहीं भी शान्ति न मिलती थी। एक बार राजाने मन्त्रीसे कहा—"हे मन्त्री! तुम्हें निःसन्तान देखकर मुझे बडा दुःख होता

क्योंकि हम लोगोंका यह सम्बन्ध वश परंपरासे चला आ रहा, अब तुम्हारे पुत्र न होनेपर मेरे पुत्रका मन्त्री कौन होगा? सी बाहरी मनुष्यको इस पदपर स्थापित भी किया जाय, तो का कौन विश्वास? तुम तो इस सम्बन्धमें एकदम निश्चिन्तसे ायी देते हो?" यह सुन मन्त्रीने कहा—स्वामिन्! मैं निश्चिन्त नहीं हूं, किन्तु क्या किया जाय? जीवन, सन्तान और द्रव्य- तीनोंही दैवाधीन हैं। जो बात अपने अधिकारके बाहर है उसके ये चिन्ता करनेसे क्या लाभ होगा?" राजाने कहा—"तुम्हारा हना ठीक है, किन्तु फिर भी प्रयत्न करना हमारा कर्तव्य है। त मेरी समझमें तुम्हें कुल देवीका आराधना करनी चाहिये। दि उनकी कृपा हो जायगी, तो तुम्हारे मनोरथ पूर्ण होनेमें रा भी देर न लगेगी।

राजाकी यह बात सुन मन्त्री कुल देवीके मन्दिरमें गया और नानादिक कर, कुशासनपर बैठ, देवीसे निवेदन किया कि—"हे ाता! जबतक आप मुझे पुत्र देनेकी कृपा न करेंगी, तबतक मैं न्न न ग्रहण करूंगा।" इस प्रकार अभिग्रह लेकर वह तीन दिन- क निराहार बैठा रहा। तीसरे दिन देवीने प्रकट होकर कहा— हे भद्र! तू इस तरह कष्ट क्यों उठा रहा है? इस समय ऐसा ोग है कि तुझे जो पुत्र होगा, वह व्यभिचारी, चोर और जुआरी होगा। इसलिये तू यदि सद्गुणी पुत्र चाहता हो तो कुछ समयके लिये ठहर जा।" यह सुन मन्त्रीने कहा—"अच्छा, मैं राजासे पूछ लूं।" यह कह वह राजाके पास गया और उसे सारा हाल

कह सुनाया। राजाने सोच विचार कर कहा—"देवीसे जाकर कहो, कि पुत्र चाहे जैसा हो, किन्तु वह विनयी और विवेकी होना चाहिये।" तदनुसार मन्त्री पुनः देवीके पास आया और उनसे हाथ जोड़ कर कहने लगा—"हे भगवती! पुत्र चाहे जैसा दुर्गुणी हो, मुझे कोई आपत्ति नहीं है, किन्तु वह विनयी और विवेकी अवश्य होना चाहिये।" मन्त्रीकी यह बात सुन देवी "तथास्तु" कह, अन्तर्धान हो गयी। और मन्त्री भी उन्हें प्रणाम कर मन ही मन हर्ष मनाता घरकी ओर चला।

इस मन्त्रीको अपनी स्त्रीके अतिरिक्त एक वेश्या भी थी, जिस पर यह बड़ा प्रेम रखता था। जिस समय वेश्याको मालूम हुआ कि मन्त्री देवीके मन्दिरमें गया है, उस समयसे वह भी अन्न त्याग कर पृथ्वीपर सोने लगी। अन्तमें उसने जब देवीकी प्रसन्नताका हाल सुना, तब उसने दासीको भेजकर मन्त्रीको अपने घर बुलाया। दासीने वेश्याकी ओरसे इस प्रकार अनुरोध किया, कि मन्त्री किसी तरह भी इन्कार न कर सका और उसे वेश्याके यहां जाना ही पड़ा। वहीं उसने स्नान भोजन किया और उस दिन वहीं रात्रि बितायी। देवीके आशीर्वादसे संयोगवश उसी दिन वेश्याको गर्भ रह गया। मन्त्रीको यह जानकर बड़ा दुःख हुआ। वह अपने मनमें पश्चात्ताप करता हुआ कहने लगा—"अहो! मुझे धिक्कार है कि मैं अपनी कुलवती स्त्रीके पास न जाकर यहीं रह गया और देवीका प्रसाद इस प्रकार कुपात्रके हाथमें चला गया। अब मेरा पुत्र भी दासी-पुत्र कहलायेगा, किन्तु क्या किया जाय। भावीको

न मेट सकता है ? सबसे अधिक दुःखका विषय तो यह है कि पुत्र होनेपर भी मैं उसका जन्मोत्सव न कर सकूंगा। खैर, होनी थी सो हो गयी, अब पश्चाताप करनेसे क्या लाभ ?"

यह सोचता हुआ मन्त्री राजाके पास आया। उसे इस तरह गने उदास देखकर पूछा—"मन्त्री ! तुम उदास क्यों हो ? के स्थानपर यह विषाद क्यों ? क्या कोई विपरीत घटना घटित है ?" राजाकी यह बात सुन मन्त्रीने उसे सारा हाल कह गया। राजाने कहा—"मन्त्री ! उदास मत बनो। जो होनी ी है, वही होता है। इसमें तुम्हारा क्या दोष ? किन्तु उस याको अब तुम अपने महलमें ले आओ और उसे इस तरह छिपा र रखो कि किसीको कानोकान इस बातकी खबर न पड़े। जब त्रका जन्म हो, तब उसे अपने पास रख कर वेश्याको किसी रे जगह भेज देना। सम्भव है कि इससे तुम्हारी अधिक बद ामी न होगी।

मन्त्रीने राजाकी यह बात मान ली और उस वेश्याको अपने रमें ला रखा। यथा समय उसने एक पुत्रको जन्म दिया। न्त्रीने राजाको इसकी सूचना दे गुप्त रीतिसे उसका सत्कार राया। जब वह बड़ा हुआ और इसकी अवस्था विद्याध्ययन रने योग्य हुई, तब मन्त्रीने अन्यान्य कई विद्यार्थियोंके साथ उसे ो पढ़ानेका भार अपने सिर लिया। उसने अन्यान्य विद्यार्थियोंको पलिये साथ रखा, जिससे किसीको कोई सन्देह न हो। मन्त्रीने र्वप्रथम अपने पुत्रको नीतिशास्त्रकी शिक्षा देनी आरम्भ की।

राजाकी आज्ञासे मन्त्रीने अपने पैरके अगूठेमें एक डोरी और उसे पुत्रके हाथमें देकर कहा कि जब तुझे कोई सन्देह या कोई बात समझ न पड़े, तब इस डोरीको हिलाना। इस संकेत पूर्वक उसने अपने पुत्रको यथेष्ट शिक्षा दी और उसे नीति शास्त्रमें पारगत बना दिया। एक दिन पढ़ाते समय नीतिशास्त्रमें यह श्लोक आया —

"दान भोगो नाशस्तिस्रो गतयो भवति वित्तस्य।
यो न ददाति न भुङ्क्ते, तस्य तृतीया गतिर्भवति॥"

अर्थात्—"दान, भोग और नाश, यही तीन धनकी गति जो धन दान किंवा भोगके काममें नहीं लाया जाता उसकी तीसरी गति अर्थात् नाश होता है।" यह श्लोक सुनकर मन्त्री-पुत्र डोरी हिलाने लगा। इससे उसके पिताने पुन उसे वह श्लोक समझाया, किन्तु मन्त्री पुत्रको इससे सन्तोष न हुआ, अतएव उसने पुन डोरी हिलायी। यह देखकर मन्त्री कुछ रुष्ट हुआ उसने अन्यान्य विद्यार्थियोंको उसी समय छुट्टी दे दी और अपने पुत्रको एकान्तमें बुलाकर कहा—"हे वत्स! समुद्र जैसे शास्त्रको पार करनेके बाद गोष्पद समान इस सुगम श्लोकमें तू मूढ क्यों बन गया? इसमें ऐसी कौनसी बात है, जिसके कारण तू इस प्रकार चकरा रहा है और बारम्बार समझानेपर भी तुझे ज्ञान नहीं होता?" पिताकी यह बात सुन पुत्रने कहा—"पिताजी! आपने धनकी जो तीन गति बतलायी, वे मेरी समझमें नहीं आती। मुझे तो केवल दान और भोग यही दो गतिया दिखायी

हैं। जो धन भोगमें व्यय किया जाता है, वह भी नाश ही
ा है। कहा भी है कि धनकी एक मात्र गति दान ही है।
को धर्मार्थ सत्पात्रको देना सर्वोत्तम है। दु खित याचकको
ने कीर्ति बढती है, बन्धुओंमें उपयोग करनेसे प्रेम बढता है,
ादिको देनेसे विघ्नोंका नाश होता है। इस प्रकार उचित उपयोग
नेपर लाभ ही होता है। दिया हुआ दान कभी व्यर्थ नहीं
ा। भोगसे केवल ऐहिक सुखोंकी प्राप्ति होती है, अन्यथा
ा तो होता ही है।"

पुत्रकी यह बातें सुनकर विचार चतुर मन्त्रीको बड़ाही आनन्द
ा। उसने यह सारा हाल राजाको कह सुनाया। राजाने
ा—"हे भद्र! उसके हृदयमें अब विवेकरूपी सूर्यका उदय
ा है। अब वह मेरे और तुम्हारे सभीके मनोरथ पूर्ण करेगा।
का विचार गाम्भीर्य, उसकी चतुराई और उसकी अद्भुत मति
सन्देह प्रशंसनीय है। उसकी बुद्धि गुरु और शास्त्रसे भी आगे
ड़ लगा रही है। मैं समझता हूं कि उसे अब पूर्ण ज्ञान हो गया
अतएव उसे हाथीपर बैठाल कर मेरे पास ले आओ।" यह कह
ाने उसी समय उसे लिवा लानेके लिये एक हाथी और कई
ुचरोंको भेज दिया। मन्त्री भी खुश होता अपने घर गया और
को वस्त्राभूषणसे सज्जित कर मंगलाचार पूर्वक राजाके यहां
ाया। उसके आनेपर राजाने बड़े प्रेमसे उसे बुलाकर अपने
त बैठाया और उसका नाम सुमति रखा। इसके बाद राजाने
ससे कहा—"सुमति! आजसे मेरे महलमें जहां तेरी इच्छा हो,

उसने अपना सारा हाल यह सुनाया। सुनकर राजाने कहा—वत्स! विनय और विवेकके कारण तू सदोष होनेपर भी... ही है। कहा भी है कि :—

"यस्य कस्य प्रसूतोऽत्र, गुणवान् पूज्यते नरः।
सुवंशोपि धनुर्दण्डो, निर्गुणः किं करिष्यति॥"

अर्थात्—"चाहे जिस वंशमें जन्म हुआ हो, किन्तु पूजा तो सदा गुणवान पुरुषकी ही होती है। जिस प्रकार अच्छे बाँसका बना हुआ धनुष भी गुण (प्रत्यंचा) के बिना कोई काम नहीं दे सकता, उसी तरह अच्छे वंशमें जन्म होनेपर भी निर्गुणी हो तो वह किसी कामका नहीं होता।"

राजाकी यह बातें सुमति नीचा सिर किये हुए सुन रहा था। राजाने बड़े प्रेमसे हृदय लगाकर उसी दिन उसे मन्त्री बना दिया। सुमतिने भी अपने इस नये पदका भार बड़े हर्षसे अङ्गीकारपर उठा लिया। और योग्यता पूर्वक राज काज कर, अन्तमें उसने सत्यके पालनके कारण सद्गति प्राप्त की। सुमतिकी इस कथासे शिक्षा ग्रहण कर प्रत्येक मनुष्यको विनय और विवेक अवश्य धारण करना चाहिये।

ति करने योग्य सज्जनोंके लक्षण इस प्रकार बतलाये गये —"पराये दोष प्रकट न करना, दूसरेके गुण अल्प होनेपर भी की प्रशंसा करना, परधन देखकर निरन्तर सन्तोष मानना, रोंका दुःख देखकर दुःखित होना, आत्मश्लाघा न करना, तिका त्याग न करना, अनिष्ट कहनेपर भी औचित्यका उलंघन करना और क्रोधसे सदा दूर रहना। इन लक्षणोंसे युक्त ज्जनोंकी संगति करनेसे क्या लाभ होता हैं, यह बतलाते हुए हा गया है, कि सत्संग दुर्गतिको दूर करता हैं, मोहको भेदता , विवेकको लाता है, प्रेमको देता है, नीतिको उत्पन्न करता है, नयको बढ़ाता है, यशको फैलाता है, धर्मको धारण कराता है और मनुष्यके सभी अभीष्ट सिद्ध करता है। किसीने यह भी हा है कि हे चित्त! यदि तुझे सद्बुद्धि प्राप्त करनी हो, यदि तू आपत्तिको दूर करना चाहता हो, यदि तू सन्मार्गपर चलना चाहता हो, यदि तू कीर्ति प्राप्त करना चाहता हो, यदि तू कुटि-लताको दूर करना चाहता हो, यदि तुझे धर्मसेवनकी इच्छा हो, यदि तू पापविपाकको रोकना चाहता हो और यदि तुझे स्वर्ग तथा मोक्ष प्राप्त करनेकी इच्छा हो, तो गुणीजनोंका संग कर। क्योंकि सत्संगतिके प्रतापसे ही जीवको सभी तरहका सुख प्राप्त होता है। कहा भी है कि —

"पश्य सत्संग माहात्म्यं, स्पर्श पाषाणयोगतः।
लोहं स्वर्णी भवेत्स्वर्ण—योगात्काचो मणीयते॥"

अर्थात्—"सत्संगकी महिमा तो देखो, कि पारसमणिके

पिताके इस उपदेशको सुनकर प्रभाकरने हसकर कहा "पिताजी! आप पढ़नेके लिये तो कहते हैं, परन्तु पढनेसे क्‍या लाभ होगा? पढनेसे न तो सुख ही मिलता है, न कोई स्‍व ही जाता है। किसीने कहा भी है —

> बुभुक्षितैर्व्याकरणं न भुज्यते, पिपासितैः काव्यरसो न पीयते।
> न छन्दसा केनचिदुद्धृतं कुलं, हिरण्यमेवार्जय निष्फलाः कलाः॥"

अर्थात्—"भूख लगनेपर व्याकरण खाया नहीं जा सकता प्यास लगनेपर काव्यरस पिया नहीं जा सकता, और छंद शास्त्र से कुलका उद्धार नहीं हो सकता। इसलिये कलाओंको निष्फल समझकर धनोपार्जन करनेके लिये लिये यत्न चाहिये। इसके अति रिक्त संसारमें यह भी देखा जाता है, कि लक्ष्मीकी कृपा होनेप निर्गुणोंको भी लोग गुणवान्, रूप हीनको भी सुन्दर, मूर्खको भी बुद्धिमान, निर्बलको भी बलवान और अकुलीनको भी कुलीन मानते हैं। इसलिये ससारमें केवल लक्ष्मीकी ही कृपा सम्पादन करनी चाहिये।"

पुत्रकी यह कटपटांग बातें सुनकर दिवाकर अपने मनमें कहने लगा—"अहो, यह मेरा पुत्र होकर भी निर्गुणी, कुशील और कुलके लिये कलङ्क रूप हुआ। अब मैं क्या करूँ? कहाँ जाऊँ!" किन्तु अन्तमें कोई उपाय न देख वह अपना माथा पीटकर चुप चाप बैठ गया। इसी तरह शोक-सन्तापमें उसने अपना सारा जीवन व्यतीत कर दिया। अन्तमें जब उसका मृत्युकाल समीप आया, तब उसने फिर एक बार प्रभाकरको एकान्तमें बुलाकर

समझाया और कहा—"हे वत्स! न तो तूने कभी मेरी बात मानी न मेरे वचनोंपर तुझे विश्वासही है, किन्तु फिर भी मैं तुझे एक क यतलाता हूँ। आशा है कि तदनुसार आचरण कर तू मेरी सम आशा पूर्ण करेगा।" यह सुन प्रभाकरने कहा—"अच्छा हये, मैं आपकी यह अन्तिम इच्छा अवश्य पूर्ण करूंगा।" उसने प्रसन्न होकर कहा—"वत्स! ध्यानापूर्वक सुन। वह क यह है —

"कृतज्ञ स्वामि-संसर्ग—मुत्तम स्त्री परिग्रहम्।
कुर्वन्मित्रमलोभं च, नरो नैवावसीदति॥"

अर्थात्—"कृतज्ञ स्वामीकी सेवा करनेसे, उत्तम कुलीन स्त्रीके य शादी करनेसे और निर्लोभी मनुष्यकी मित्रता करनेसे ष्यको कभी दुःखी नहीं होना पड़ता है।

पिताके मुंहसे यह श्लोक सुन, प्रभाकर उसी समय जूआ ने चला गया। इधर उसके पिताने आनन्दपूर्वक अपना प्राण ग दिया। इसके बाद तुरत ही प्रभाकरका एक मित्र उसे यह र देने दौड़ा। उसने प्रभाकरसे जाकर कहा—"प्रभाकर! पिताका देहान्त हो गया है!" यह सुन प्रभाकरने जूआ खेलने खेलने उत्तर दिया कि देहान्त हो गया है, तो मैं चलकर क्या गा। तुम्हीं जाकर सब व्यवस्था कर दो। अन्तमें मित्रके समझानेपर वह उठा और घर आकर पिताके अग्निसंस्कार-व्यवस्था की।

पिताकी उत्तर क्रियासे निवृत्त होनेपर प्रभाकर पिताके बत ये हुए श्लोकका अर्थ सोचने लगा। अर्थ समझमें आनेपर

उसने विचार किया कि यह कोई जरूरी बात नहीं है, कि पिताजीने जैसा कहा है, वैसा ही मुझे करना चाहिये। पहले देखना चाहिये कि उन्होंने जो कहा है, उससे उल्टा करनेसे क्या फल होता है? यह सोचकर वह घरसे निकल पड़ा और विदेशके लिये प्रस्थान किया। चलते चलते रास्तेमें एक गाँव मिला। उस गावमें सिंह नामक एक राजा राज्य करता था। उसके सम्बन्धमें प्रभाकरने सुना कि वह बड़ा ही कृतघ्नी, अभिमानी और नीच है। यह सुनकर उसने सोचा, कि बस, इसीके यहा रहकर पिताके वचनकी परीक्षा करनी चाहिये। अतः वह तुरत ही सिंहके पास गया और उसके यहा नौकरी कर ली। इस राजाके यहा सेवा धर्महीन, नीच, मूर्ख और रूखे स्वभावकी एक दासी थी। उसे प्रभाकरने अपनी स्त्री बना कर अपने घरमें रख लिया। अब कमी रह गयी केवल एक लोभी मित्रकी। इसके लिये उसने लोभचन्दी नामक एक निर्धन वणिकको ढूंढ निकाला। इस प्रकार पिताके बतलाये हुए तीनों उपकरणोंके विपरीत उपकरण एकत्र कर वह समय बिताने लगा। अपने बुद्धिबल और पराक्रम द्वारा उसने कुछ ही दिनोंमें राजाका खजाना बढ़ा दिया। दासीको अनेक वस्त्राभूषण बनवा दिये और लोभचन्दीको खूब धनवान बना दिया। अपने इन कार्योंके कारण वह तीनोंका प्रियपात्र बन गया और वे उसे प्राणसे भी अधिक चाहने लगे। इसी तरह बहुत दिन व्यतीत हो गये।

सिंह राजाके यहा एक बहुत बढ़िया मयूर था। उसे सिंह

न पालन कर बड़ा किया था। अत यह मयूर उसे बड़ा ही
रा था और वह उसे सदा अपनी नजरके सामने रखता था।
 बार प्रभाकरकी यह भार्यारूप दासी गर्भवती हुई। गर्भावस्थामें
दके कारण उसे मयूरका मास खानेकी इच्छा हुई। अत उसने
करसे कहा—"यदि मुझे राजाके मयूरका मास खिला दो, तो
 बड़ाही आनन्द होगा!" दासीकी यह बात सुन प्रभाकरने सोचा
राजाके प्यारे मयूरको मारकर उसका कोपभाजन बनना ठीक
। अत उसने दासीको प्रसन्न रखनेके लिये एक दूसरीही युक्ति
 निकाली। तदनुसार उसने राजाके मयूरको कहीं छिपा दिया
 एक दूसरे मयूरका वधकर उसके माससे दासीको तृप्त किया।
भेदको दासी जरा भी न जान सकी। इधर कुछ ही समयके
 जब भोजनका समय हुआ और मयूर दिखलायी न दिया,
राजा चारों ओर उसकी खोज कराने लगा। किन्तु उसका
 कहांसे चले? उसे तो प्रभाकरने छिपा रखा था। निदान
 दास दासी निराश हो लौट आये। इससे राजाको बहुत ही
न हुआ और उसने नगरमें घोषणा करा दी, कि जो मयूरको
देगा, उसे एक सौ स्वर्ण मुद्रायें इनाम दी जायगी। राजाकी
 घोषणा सुन, दासीके मुहमें पानी भर आया। वह अपने मनमें
ने लगी—"मुझे इस परदेशी मनुष्यकी चिन्ता क्यों करनी
हिये? इसका चाहे जो हो। यदि मैं इस समय राजासे यह
ज कह दूँ, तो मुझे सौ स्वर्णमुद्रायें इनाम मिल सकती हैं। इस
से प्रभाकर जैसे हजार प्रेमियोंको मैं जुटा सकती हूँ। मुझे यह

अवसर कदापि हाथसे न खोना चाहिये।" यह सोचकर वह राजा के पास गयी और उससे एकान्तमें कहने लगी—"राजन्! मैं आपसे एक सत्य बात कहने आयी हूँ। क्योंकि —

"सत्यं मित्रे प्रियं स्त्रीषु अलीक मधुरं द्विषा।
अनुकूल च सत्य च, वक्तव्य स्वामिना सह॥"

अर्थात्—"मित्रोंके साथ सत्य, स्त्रियोंके साथ प्रिय, शत्रुके साथ असत्य किन्तु मधुर और स्वामीके साथ अनुकूल सत्य बोलना चाहिये।" हे स्वामीन्! कल मुझे मयूरका मांस खानेकी इच्छा उत्पन्न हुई थी, तब मैंने यह बात अपने पतिसे कही। इसलिये उसने मेरे मना करनेपर भी आपके मयूरको मार डाला और उसका मांस खिलाकर मेरी इच्छा पूर्ण की। दासीकी यह बात सुन राजाको बड़ाही क्रोधसे आया। वह कहने लगा—"प्रभाकर तो ऐसा न था, किन्तु मालूम होता है कि दुष्टोंकी संगतिके कारण उसकी मति भ्रष्ट हो गयी है। अब उसे इस कार्यके लिये अवश्य ही शिक्षा देनी चाहिये। यह सोच कर उसने सिपाहियोंको आज्ञा दी कि प्रभाकरको इसी समय पकड़ लाओ और उसे नगरके बाहर ले जाकर मार डालो।"

प्रभाकरको किसी तरह यह समाचार शीघ्र ही मालूम हो गया। उसने सोचा कि दो बातोंकी तो परीक्षा हो चुकी। अब लगे हाथ इसी समय मित्रको भी आजमाना चाहिये। यह सोचकर वह लोभचन्द्रीके घरमें घुस गया और उससे गिड़गिड़ाकर कहने लगा—"हे मित्र! मेरी रक्षा कर! राजाके सिपाही मुझे पकड़ने

हे है। लोभचन्दीने पूछा—"तूने क्या अपराध किया है जिसके
ण राजाने तुझे पकडनेके लिये अनुचर भेजे हैं?" प्रभाकरने
—"मैंने अपनी स्त्रीको मास खिलानेके लिये राजाके मयूरको
डाला है। यह सुनते ही उस स्वार्थी मित्रने कहा—"राजाके
राधीको अपने घरमें कौन बैठाये? भाई! मैं इस समय तुझे अपने
मैं आश्रय नहीं दे सकता।" लोभचन्दीके यह कहनेपर भी प्रभाकर
के घरमें घुस गया किन्तु इसपर भी लोभचन्दीको दया न
यी। उसने उसी समय राजाके सिपाहियोंको बुलाकर
ाकरको पकडा दिया। वे लोग उसके हाथ पैर बाध कर, वध
नेके लिये नगरके बाहर ले आये। वहा वे जब उसको वध
नेको तैयार हुए, तब उसने दीनता पूर्वक कहा—"भाइयो!
तुम लोगोंपर अनेक उपकार किये हैं। तुम क्या एक बार
राजाके पास न ले चलोगे? सभव है कि वहा चलनेसे मेरी
न बच जाय।" प्रभाकरकी यह बात सुन राजाके सिपाही उसे
ाके पास ले आये। प्रभाकरने राजासे दीनता पूर्वक क्षमा
र्थना करते हुए कहा—"हे राजन्! आप मेरे स्वामी हैं। आपको
अपने पिता तुल्य समझता हूँ। यह मेरा पहला ही अपराध है।
क्षमा करनेकी कृपा करें।" राजाने लाल लाल आखें निकाल
र कहा—"मैं तो प्राणके बदले प्राण चाहता हूँ। तूने मेरे मयूरको
स निर्दयताके साथ मारा है, उसी निर्दयताके साथ तेरा भी
य किया जायगा। तू या तो मेरा मयूर ला दे या मरनेके
ये तैयार हो जा। मयूर घातकपर मैं किसी प्रकारकी दया नहीं

करना चाहता।" राजाकी यह बात सुन प्रभाकरके उसकी स्त्रीको छोड़ सभीको बड़ा ही दुःख हुआ व्याकुल हो उठे।

प्रभाकरने कहा---"बस, राजन्! अब आप अपना क्रोध कीजिये। मैंने केवल अपने पिताकी बातकी परीक्षा करनेके लिये यह सब किया था। मैं देखना चाहता था, कि उन्होंने जो है वह ठीक है या नहीं। अस्तु, अब मेरा विश्वास हो गया उन्होंने जो कहा था, वह अक्षरशः ठीक है। अब आप खुशीसे सिपाही मेरे साथ भेजिये, मैं उन्हें आपका मयूर सौंप देता मैंने उसे मारा नहीं है। केवल छिपा रखा है।" यह प्रभाकरने राजाको सारा हाल कह सुनाया और मयूर उसको दे दिया। यह देखकर सिंहने बहुत पश्चात्ताप और प्रभाकरसे कहा कि जो होनी थी वह हो गयी, अब किसी तरहका खयाल न कर इसी जगह आनन्दसे जीवन व्यतीत किन्तु इससे प्रभाकर रहनेको राजी न हुआ। उसने "प्रत्यक्ष दोष दिखायी देनेपर भी उसका त्याग न करना तो सिरेकी मूर्खता कही जा सकती है।"

यह कहते हुए प्रभाकर उसी दिन वहासे चल पड़ा। वह इन दुष्टोंकी दुष्टतापर विचार करने लगा। वह कहने "अहो! दुर्जनकी संगति किंपाक वृक्षकी छायाकी भाँति दायक होती है। मैंने इन लोगोंपर जो उपकार किया था, इन लोगोंने जरा भी परवाह न की। मूर्ख और दुष्टोंकी की अपेक्षा मृत्यु भी अधिक श्रेयस्कर होता है। किसीने

कहा है कि मूर्ख मित्रकी अपेक्षा विद्वान शत्रु अच्छा—नादान दोस्तसे दाना दुश्मन भला। किसीने यह ठीकही कहा है कि—

"शिरसा सुमन संगाद्धार्यते तंतवोपि हि।
तेपि पादेन मृदुर्यते, पटेपि मलसंगता ॥"

अर्थात् "पुष्पके संगसे सूत भी शिरपर धारण किया जाता है किन्तु वस्त्रमें रहनेपर जब मैलसे संग हो जाता है, तब वही कूटा पीटा और पटका जाता है।" मैंने अधम स्वामी, भार्या और मित्रकी परीक्षा कर ली। अतएव अब मैं पिताके आदेशानुसार आचरण करूंगा।

इसी तरहकी बातें सोचता हुआ वह सुन्दरपुर नामक एक नगरमें आ पहुंचा। इस नगरमें हेमरथ नामक एक राजा राज करता था। इस राजाके गुणसुन्दर नामक एक पुत्र था। जिस समय प्रभाकर वहां पहुंचा, उस समय गुणसुन्दर अपने सेवकोंके साथ नगरके बाहर किसी वृक्षके नीचे विश्राम कर रहा था। प्रभाकरने उसके पास जाकर उसे प्रणाम किया। राजकुमारने भी उसे भद्र पुरुष समझकर अपने पास बैठाया। प्रभाकर वहां बैठकर शास्त्र चर्चा करने लगा। कुछ देरके बाद राजकुमारने वहीं जलपान किया और प्रभाकरको भी जलपान कराया। इसके बाद दोनों जन एक दूसरेसे मीठी मीठी बातें करने लगे। किसीने ठीक ही कहा है कि प्रसन्न दृष्टि, शुद्धमन, ललितवाणी और नम्रता रखनेवाला मनुष्य निर्धन होने पर भी अर्थीजनोंमें स्वाभाविक ही पूजा जाता है। अस्तु, बातचीत होनेपर राजकुमारने प्रभाकरसे

लालन करनेका समय है।" यह सुन राजाने कहा—"वत्स! दीक्षाके लिये अवस्था और समय देखना ठीक नहीं। इसलिये मेरे धर्मकार्यमें बाधा न डाल। जैसा पूर्वसे होता आया है तुझे शासनभार ग्रहण कर मेरे इस कार्यमें सहायता पहुंचानी चाहिये।"

पिताकी यह बात सुन चक्रायुध चुप हो गया। अतएव वज्रनाभने इसे सम्मतिसूचक लक्षण समझ, उसे सिंहासनपर बैठा दिया। इसके बाद क्षेमकर नामक तीर्थंकरके पास आकर, उसने उनसे दीक्षा ग्रहण कर ली। इस प्रकार वज्रनाभ मुनिने बाह्य राज्य का त्याग कर धर्मरूपी अन्तरंग राज्यका स्वीकार किया। अब विरतिरूपी उनकी पत्नी, सवेगरूपी पुत्र, विवेकरूपी मन्त्री, विनय रूपी, घोडा आर्जवरूपी, पट्ट हस्ती, शीलाग रूपी रथ, शमदमादिक रूपी सेवक, सम्यक्त्व रूपी महल, सन्तोष रूपी सिंहासन, यश रूपी विस्तृत छत्र और धर्म-ध्यान तथा शुक्लध्यान रूपी उनके दो चमर थे। इस प्रकार बहुत दिनोंतक अतरंग राज्यका पालन करने के बाद गुरुकी आज्ञासे वे एकल विहारी और प्रतिमाधारी हुए। इसके बाद वे दुस्तप करने लगे। तपके प्रभावसे उन्हें आकाश गमनकी लब्धि प्राप्त हुई। अनन्तर एक बार विहारके समय आकाश गमन करते हुए वे सुकच्छ नामक विजयमें जा पहुँचे।

इधर उस सर्पका जीव नरकसे निकल कर भव भ्रमण करता हुआ सुकच्छ विजयके ज्वलनाद्रि पर्वतपर कुरंगक नामक एक भील हुआ। वह पापका मूर्तिमान पिण्ड था। उसकी आँखें

रेके समान लाल और शरीर स्याहीके समान काला था। वह
क जीवोंका संहार कर पाप कर्मों द्वारा अपना जीवन निर्वाह
ता था। एक दिन भवितव्यता वश वज्रनाभ मुनीन्द्र भी
ा ज्वलनाद्रि पर्वतपर रात्रिके समय कायोत्सर्ग करनेके
ो रह गये। उस समय वह स्थान उलूक, शृगाल और व्याघ्र
ति पशु पक्षियोंके भयंकर स्वरसे पूरित हो रहा था और
ादिक अट्टहास्य कर रहे थे, किन्तु इससे लेशमात्र भी विच-
त न हो, वे धर्मजागरण करते रहे। सवेरा होते ही वह कुरंगक
ल उसी जगह शिकारकी खोजमें आ पहुंचा। इधर उधर
गाह करते वह मुनिको ओर ताकने लगा। उन्हें देखते ही पूर्व-
न्मके द्वेषके कारण वह कहने लगा—"अहो! आज सवेरे ही इस
ुका अनिष्ट दर्शन हुआ। इसलिये अब तो पहले इसीका विनाश
रना चाहिये। यह सोचकर उसने उसी समय मुनिराजको बाण
ारना आरम्भ कर दिया। किन्तु मुनि वाण लगनेपर भी कुछ
भी दुषित न हुए। वे अपने मनमें कहने लगे'—हे जीव!
के अपने पूर्वकर्मोंका फल भोगना ही चाहिये। क्योंकि —

उपेक्ष्य लोष्टक्षेप्तारं, लोष्ठं दृश्यति मंडल।
सिंहस्तु शरमप्रेक्ष्य, शरक्षेप्तारमृच्छते॥

उपदेश माला भी ऐसी ही एक गाथा है। उसका तात्पर्य
ह है कि श्वान ढेला फेंकनेवालेको न देखकर ढेलोंको काटने
ौड़ता है, किन्तु सिंह बाणको न देखकर बाण मारनेवालेपर
ाक्रमण करता है।"

इसके बाद पंच नमस्कार स्मरण कर एवं सम्यक् प्रकार आलोचनाकर मुनिने इस प्रकार अनशन किया—"मैं चार शरणों को अंगीकार करता हूँ—अरिहंत शरण, सिद्ध शरण, साधु शरण और जिनधर्म शरण। इन चारों शरणोंकी मुझे प्राप्ति हो। साथ ही मैं अठारह पाप स्थानोंका पच्चक्खाण करता हूँ। यथा—प्राणातिपात, मृषावाद, अदत्तादान, मैथुन, द्रव्यमूर्च्छा, क्रोध, मान, माया, लोभ, राग, द्वेष, कलह, अभ्याख्यान, पैशुन्य, रति, अरति परपरिवाद, मायामृषावाद और मिथ्यात्वशल्य। इन अठारह पाप स्थानोंका मैं विसर्जन करता हूं। और अपने धर्माचार्य धर्मोपदेशक गुरुको नमस्कार करता हूं।"

## सातवाँ भव।

इस प्रकार एकाग्र चित्तसे शुभ ध्यान करते हुए मुनिराज को समाधि मरण प्राप्त हुआ। इसके बाद उनका जीव मध्यम ग्रैवेयकमें, आनन्दसागर नामक विमानमें, ललितांग नामक देव हुआ। वहां सत्ताईस सागरोपमकी आयु प्राप्त कर वह निरंतर सुख उपभोग करने लगा। दूसरी ओर वह कुरंगक भील भी बहुत दिनोंतक जीवित रहनेके बाद मृत्युको प्राप्त हुआ। इसके बाद वह तमस्तम प्रभा नामक सातवीं नरक पृथ्वीमें, सत्ताईस सागरोपमकी मध्य आयु प्राप्तकर नारकीके रूपमें उत्पन्न हुआ। और वहाँ वह नाना प्रकारके दुःख सहन करता हुआ समय व्यतीत करने लगा।




## आठवाँ भव।

इस जंबू द्वीपके पूर्व महाविदेह क्षेत्रमें सुरपुर नामक एक नगर था। वह बारह योजन लम्बा और नव योजन चौड़ा था। उसमें वज्रबाहु नामक राजा राज करता था। वह निष्कलंक, यशस्वी, उदार, गम्भीर, शान्त और गुणग्राही पुरुष था। उसकी रानीका नाम सुदर्शना था। वह भी रूप लावण्य, माधुर्य, चातुर्य, लज्जा और विनयादि गुणोंसे विभूषित थी। राजा और रानीमें बड़ा ही प्रेम था और वे दोनों आनन्दपूर्वक समय व्यतीत करते थे।

। वज्रनाभका जीव मध्य ग्रैवेयकसे च्यवन होकर सुदर्शनाके गर्भमें अवतीर्ण हुआ। जिस समय सुदर्शनाको यह गर्भ रहा उस समय रात्रिके समय रानीको चक्रवर्तीके जन्म सूचक चौदह महास्वप्न दिखायी दिये। रानीने इन स्वप्नोंकी बात राजासे कह सुनायी इसलिये उसने ज्योतिषियोंको बुलाकर स्वप्नोंका फल पूछा। ज्योतिषियोंने विचार कर कहा—"हे राजन्! आपके एक ऐसा पुत्र

होगा जो छ खण्डोंका अधिपति एवम् चक्रवर्ती होगा।' स्वप्नों का यह फल सुनकर राजा और रानीको बड़ा ही आनन्द हुआ। इसके बाद गर्भकाल व्यतीत होनेपर जिस तरह पूर्वदिशा सूर्यको जन्म देती है, उसी तरह रानीने एक तेजस्वी पुत्रको जन्म दिया। राजाने बड़े समारोहके साथ उसका जन्मोत्सव मनाया और उसका नाम सुवर्णबाहु रखा। जिस प्रकार शुक्ल पक्षमें चन्द्रकी कलायें बढ़ती हैं, उसी तरह माता पिताके लालन पालनसे सुवर्णबाहु भी बढ़ने लगा। क्रमश उसने बाल्यावस्था अतिक्रमण कर यौवनकी सीमामें पदार्पण किया। इस समय तक उसने समस्त विद्या और कलाओंमें पारदर्शिता प्राप्त कर ली थी। इधर राजा वज्रनाभको भी वैराग्य आ गया था, इसलिये उसने अपने इस सुयोग्य पुत्रको राज्य-भार सौंपकर दीक्षा ले ली। और निरतिचार पवित्र चारित्रका पालन करनेके बाद केवल ज्ञान प्राप्त कर मोक्षकी प्राप्ति की।

जिसका विशाल वक्षस्थल है, वृषभके समान स्कंध हैं, विशाल भुजायें हैं, जो कर्तव्य पालनमें सदा तत्पर रहता है और जिसका शरीर क्षात्रधर्मके लिये आश्रय समान हो रहा है ऐसा सुवर्णबाहु राजा प्रेमपूर्वक अपनी प्रजाका पालन करने लगा। उसके राज्यमें किसी समय ईतियोंका उपद्रव न होता था। ईतियां सात मानी गयी हैं। वे इस प्रकार हैं—

"अतिवृष्टिरनावृष्टि—र्मूषकाः शलभा शुका।
स्वचक्र परचक्र च, सप्तैता ईतयः स्मृताः॥"

अर्थात्—"अतिवृष्टि, अनावृष्टि, मूषक, तीड, शुक, स्वचक्र और परचक्र यह सात ईतियां कहलाती हैं। इनका उपद्रव बढने से खेती नष्ट हो जाती है और देशमें भयकर दुष्काल पड जाता है।" किन्तु सुवर्णबाहुके राज्यमें ऐसा कभी न होता था। इसी लिये उसकी प्रजा सुखी रहती थी। उसके राज्यमें सब लोग आनन्दपूर्वक रहते थे।

एक बार वसन्त ऋतु आनेपर अनेक वृक्ष विकसित होने लगे। इलायची, लवग, कपूर और सुपाडी प्रभृति वृक्षोंमें नवपल्लव आनेके कारण इनकी शोभा देखते ही बनती थी। द्राक्ष और मालती प्रभृति लतायें अपने पत्तोंसे मानों नृत्य कर रही थीं। मालती, यूथिका, मल्ली, केतकी, माधवी और चम्पकलता प्रभृति लतायें फूलोंसे लदी हुई ऐसी सुन्दर मालूम होती थी, कि उन्हें देखते ही बनता था। चारों ओर इस समय वसन्तकी अपूर्व छटा छायी हुई थी। यह देखकर वनपालने राजसभामें आकर राजाको सूचना दी कि—"हे राजन्! वनमें इस समय चारों ओर वसन्त ऋतु विलास कर रही है। अतएव वसन्त क्रीडा करनेके लिये यही उपयुक्त अवसर है।"

वनपालकी यह सूचना मिलते ही राजाने सपरिवार वसन्त विलासके लिये वनकी ओर प्रस्थान किया और वहां पहुंच कर नाना प्रकारकी क्रीडाओंमें अपना समय बिताने लगा। कभी वह कदली गृहके अन्दर क्रीडा करता और कभी वह माधवी मण्डपमें क्रीडा करता और कभी वह अश्वक्रीडा करता और कभी हस्ती-

क्रीडा। कभी जलक्रीडामें अपना समय व्यतीत करता और कभी मल्लक्रीडामें। किसी दिन गाने बजानेका रंग जमता। इसी तरह वह नाना प्रकारका वसन्तक्रीडामें अपना समय व्यतीत करता था।

एक दिन राजा जंगलमें अश्वक्रीडा कर रहा था, उस समय उसे जंगम रजतगिरिके समान श्वेत और चार दन्तोंसे युक्त गर्जना करता हुआ एक हाथी दिखायी दिया। उसे देखते ही राजाने पकडनेके लिये उसका पीछा किया। ज्यों ज्यों हाथी भागता गया, त्यों त्यों राजा भी उसके पीछे बढ़ता चला गया। अन्तमें हाथीके समीप पहुंचनेपर राजा उसकी पीठपर चढ़ बैठा। हाथीको यह मालूम होते ही वह आकाशमें उड़ने लगा। और वह उड़ते-उड़ते वैताढ्य गिरिपर पहुंचा। वहां एक नगरके बाहर उपवनमें राजाको उतार कर वह हाथी नगरमें चला गया। अनन्तर उसने उत्तर श्रेणीके मणिचूड़ राजाके निकट उपस्थित हो उसे शुभसंवाद सुनाते हुए कहा कि—"हे स्वामिन्! मैं सुवर्ण-बाहु राजाको ले आया हूँ और नगरके बाहर एक उपवनमें उन्हें बैठाकर आया हूं।" वास्तवमें वह हाथी नहीं किन्तु एक विद्याधर था। राजाने यह शुभसंवाद सुन उसे पुरस्कार देकर विदा किया और स्वयं विमानमें बैठकर सुवर्णबाहुके पास आया। वहां उसे नमस्कार कर उसने उससे नगरमें चलनेका अनुरोध किया। सुवर्ण बाहुने इसे तुरत स्वीकार कर लिया इसलिये वह बड़े समारोहके साथ उसे नगरमें ले आया। यहां भोजनादिसे निवृत्त होनेपर चन्द्रचूड़ने सुवर्णबाहुसे कहा—

ान्! मेरे पद्मावती नामक एक पुत्री है। उसके सब मिलाकर हजार सखिया हैं। उन्होंने एक दूसरेका वियोग न हो ये प्रतिज्ञा की है कि हम सब एक ही पतिसे विवाह करेंगी। ात सुनकर मैंने नैमित्तिकसे पूछा कि इनका पति कौन ? तब नैमित्तिकने आपकी प्रशसा करते हुए मुझसे बतलाया आप ही उनके पति होंगे। इसीलिये मैंने एक विद्याधरको का हरण कर लानेकी आज्ञा दी और श्वेत हाथीके रूपमें वह को हरणकर ले आया। अब आप इन सभी कुमारियोंका ग्रहण कर मुझे कृतार्थ कीजिये।"

चन्द्रचूडकी यह बात सुन सुवर्णबाहुने सहर्ष उन कुमारियोंका ग्रहण कर लिया। यह देखकर और भी अनेक विद्याधर ायित हो उठे और उन्होंने भी अपनी अपनी कन्याका विवाह र्णबाहुके साथ कर दिया। जब यह बात दक्षिण श्रेणाके अनेक धरोंको मालूम हुई तो उन्होंने भी इसका अनुकरण किया। प्रकार सब मिलाकर पाच हजार कन्याओंका सुवर्णबाहुने पाणिग्रहण किया। किसीने ठीक ही कहा है कि —

"गुणै स्थानच्युतस्यापि, जायते महिमा महान्।
अपि भ्रष्ट तरो पुष्पं, जनै शिरसि धार्यत॥"

अर्थात्—"स्थान भ्रष्ट होनेपर भी गुणोके कारण महिमा ो त्यों बनी रहती है। यही कारण है कि वृक्षसे नीचे गिर र भी पुष्पको लोग सिरपर चढाते हैं।"

कुछ दिनोंके बाद विद्याधरोंसे विदा ग्रहणकर सुवर्णबाहुने

पद्मावती प्रभृति पाच हजार रानी और अनेक दास-
साथ अपने नगरके लिये प्रस्थान किया। इधर
उसकी अनुपस्थितिके कारण अत्यन्त चिन्तित हो रहे थे।
प्रकार लौटते देख वे आनन्दसे प्रफुल्लित हो उठे। अब सुवर्ण
पहलेसे भी अधिक प्रेमपूर्वक प्रजा पालन करने लगा। क्रम
राज्य करते हुए सुवर्णबाहुको चौदह महारत्नोंकी प्राप्ति हुई।
चौदह महारत्न यह हैं —चक्र, चर्म, छत्र, दण्ड, खड्ग, काकि
रत्न, मणि, गज, अश्व गृहपति, सेनापति, पुरोहित, वार्धकी
स्त्री। यह रत्न प्राप्त होनेपर राजाने बड़ी धूमधामके साथ
महोत्सव किया। इसी समयसे वह चक्रवर्ती कहलाने लगा।

एक बार आयुधशालामेंसे चक्ररत्न पूर्वदिशाकी ओर
इसलिये चक्रवर्ती सैन्य भी उसके पीछे चला। चलते चलते
यह सेना समुद्र तटके मागध तीर्थके समीप पहुंची तब
अट्ठम तपकर मागधतीर्थेश्वरकी ओर एक बाण छोड़ा।
सभामें बैठे हुए मागधतीर्थेश्वरने बाण देखकर कहा—"
किसकी शामत आयी है, जो मुझपर यह बाण छोड़ रहा
किन्तु उसने जब बाण उठाकर देखा और उसपर चक्रवर्तीका
दिखायी दिया, तब वह शान्त हो गया। इसके बाद वह नजर
लेकर चक्रवर्तीकी सेवामें उपस्थित हुआ और उसे
कहा कि—"मैं आपका सेवक हूँ।" मागध
बात सुन चक्रीने उसे छोड़ दिया और बादको
महोत्सव किया। विधि

जगह अष्टम तप कर, बाण छोड़, चक्रीने अधिष्ठायक देवको
किया। इसके बाद उसने वेताढ्य पर्वतके निकट सैन्य स्थापित
सिन्धुके पश्चिम खण्डको अधिकृत किया। अनन्तर तमिस्रा
गके स्वामी और वेताढ्य पर्वतपर रहनेवाले कृतमाल नामक
को जीत कर, सेनापति द्वारा रत्नदण्डसे उसका द्वार खुल-
या। इसके बाद चक्रीने गजारूढ हो दोनों ओरकी दीवारोंपर
किणी रत्नसे मण्डलावली आलेखित करते हुए उस गुफामें
श किया। उस प्रकाशको देखते हुए सैन्यने भी उसका अनुस-
किया। कुछ दूर चलनेपर निम्नगा और उन्निम्नगा नामक दो
या मिलीं। इन्हें निर्विघ्न पारकर चक्रीने पचास योजनकी वह
फा पार की। इसके बाद गुफाके दूसरी ओरका द्वार खोलकर
ी बाहर निकला। वहां उसने आपात जातिके म्लेच्छ राजा-
को जीतकर तीन खण्ड अधिकृत किये। इसके बाद क्षुद्र,
मनन्त, कुमार देवको वश कर, ऋषभकूटपर काकिणी रत्नसे
ना नाम लिख, उसने खण्डप्रताप नामक गुफा खुलवायी।
के बाद उसने वैताढ्य पर्वतपर जाकर दक्षिण और उत्तर दोनों
णियोंके समस्त विद्याधरोंको जीता और सेनापतिको भेजकर
गाका पूर्ण खण्ड उससे अधिकृत कराया। अन्तमें उसने गंगा-
ीको भी वश कर लिया, फलतः वहां नव निधान उत्पन्न हुए।

इस प्रकार छः खण्ड पृथ्वी मण्डल अधिकृत कर चक्रवर्ती
र्णबाहु अपने नगर वापस आया। इसके बाद अन्याय राजा और
ताओंने मिलकर महोत्सव पूर्वक तीर्थजलके अभिषेकसे

वर्ष पर्यन्त उसका राज्याभिषेक किया। सब मिलाकर
राजाओंने उसको अधीनता स्वीकार की। इसके अतिरिक्त
हजार रानियां, चौरासी लाख हाथी, चौरासी लाख घोड़े,
छीयानवे कोटि ग्रामोंका वह स्वामी हुआ। इस प्रकार सुवर्णबाहु
चक्रीने चक्रवर्तीकी समस्त विभूतियोंसे विभूषित हो
तक प्रजाका पालन किया।

एक दिन सुवर्णबाहु अपने प्रासादके झरोखेमें बैठा था
इसी समय उसे आकाशमें देवता दिखायी दिये। उनके
जगन्नाथ तीर्थंकरका आगमन सुनकर राजाको शुक्ल पक्षके
रत्नाकरकी भांति बड़ा ही आनन्द हुआ। वह अपने मनमें कहने
लगा—"अहो! वही देश और वही नगर धन्य है, जहां भगवानका
आगमन होता है। जीवनमें वही दिन और वही घड़ी धन्य है
जिसमें प्रभुके दर्शन और वन्दन होते हैं।" इस प्रकार विचार कर
सुवर्णबाहु जिनेन्द्र भगवानको वन्दन करने गया। वहां उसने
मुकुट, छत्र और चामर प्रभृति पांच राज चिह्नोंको दूर रख,
प्रभुके दर्शन किये। इसके बाद वह यथा स्थान बैठकर जिनेन्द्र
भगवानका उपदेश श्रवण करने लगा।

के भी दो दो प्रकार है—देव सम्बन्धी और गुरू सम्बन्धी। इका विशेष विवरण इस प्रकार है—

(१) हरि, हर, ब्रह्मादिकके मन्दिरमें जाना, उनको नमस्कार रना या उनकी पूजा करना (२) किसी कार्यके आरम्भमें या दूकान आदिमें प्रवेश करते समय लाभके लिये गणपति आदिका नाम ना या उनकी पूजा करना (३) चन्द्र और रोहिणीके गीत गाना (४) विवाहादिमें गणपतिकी स्थापना करना (५) पुत्र जन्मादिमें छठे दिन षष्ठी देवताका पूजनादि करना (६) विवाहादिमें मातृकाओंकी स्थापना करना (७) चण्डिका आदिकी मानतायें मानना (८) तुला आदि राशिग्रहोंका पूजन करना (९) चन्द्र और सूर्य ग्रहण किंवा व्यतीपातादिकमें विशेषता पूर्वक स्नान, दान और पूजनादिक करना (१०) पितृओंको पिण्डदान करना (११) रेवन्त पथ देवताका पूजन करना (१२) कृषिकार्यका समारम्भ करते समय हल किंवा सीताका पूजन करना (१३) पुत्रादिकका जन्म होनेपर देवियोंको भेंट आदि चढ़ाना (१४) सुनहले, या रंगीन वस्त्र पहनते समय देवता विशेषका पूजन या भेंट इत्यादि करना (१५) मृतकके निमित्त जलाञ्जलि, तिल, कुश, और जलकुम्भ आदि देना (१६) नदी और तीर्थादिकमें मृतकका अग्निसंस्कार करना (१७) मृतकके निमित्त शैया आदिका दान देना (१८) धर्मार्थ पूर्व पत्नी (सौत) या पूर्वजनोंके निमित्त मूर्ति बनवाना (१९) भूतोंको बलीदान देना (२०) ग्यारहवें दिन, एक मास, छ मास या वर्ष भरमें श्राद्ध करना (२१) प्याऊ बैठाना (२२) कुमा-

रिकाओंको भोजन कराना और वस्त्रदान देना (२३) धर्मा
किसीकी कन्याका व्याह करा देना (२४) नाना प्रकारके
कराना (२५) लौकिक तीर्थकी यात्रा करना एव उसकी मा
करना, तीर्थ-स्थानोंमें पिण्ड दान देना, मुण्डन कराना या
लेना (२६) तीर्थ यात्राके निमित्त भोजनादि देना (२
धर्मार्थ कुप, आदि खुदवाना (२८) क्षेत्रादिमें गोवरदान कर
(२९) पितृओंके निमित्त दान देना (३०) काक और मा
प्रभृतिको पिण्डका दान देना (३१ पीपल, निम्ब, वट औ
आम्रादि वृक्ष रोपना और उन्हें जल देना (३२) लाडकी पू
करना (३३) गो पुच्छकी पूजा करना (३४) शीतकाल
धर्मार्थ अग्नि जलाना (३५) गूलर, इमली आदि वृक्षोंका पूज
करना (३६) राधा और कृष्णादिके रूप धारण करनेवाले नटों
नाटक आदि देखना (३७) सूर्य-सक्रान्तिके दिन विशेष रूप
स्नान पूजा और दानादि करना (३८) रवी, या सोम आदि कि
वारके दिन एक वार भोजन करना (३९) उत्तरायणके दि
विशेष स्नानादि करना (४०) शनिवारको पूजाके निमित्त ति
और तेल आदिका विशेष रूपसे दान करना (४१) कार्ति
मासमें स्नान करना (४२) माघ मासमें स्नान करना और घृ
एव कम्बल आदिका दान देना (४३) चैत्र मासमें धर्मा
मायत्नरिफ दान और नवराश्र करना (४४) आजा पडवे
दिन गोहिसादि करना (४५) भ्रातृ द्वितीया मानना (४६) शुक्ल
चन्द्रदर्श करना (४७) माघ शुक्ल तृतीयाके दिन गौरी

न करना (४८) अक्षय तृतीयाके दिन भेंट देना (४६) भाद्र मासमें
ड़ी तीज और हरितालिकाके दिन देव देवियोंका पूजन करना
(५०) आश्विन मासमें शुक्ल गोमय तृतीया मनाना। (५१)
गहन और माघ मासकी कृष्ण चतुर्थी—गणेश चतुर्थीके दिन
चन्द्रोदयके बाद भोजन करना (५२) श्रावण शुक्ल पञ्चमी—
नागपञ्चमीके दिन नाग पूजनादि करना (५३) पञ्चमी आदि
तिथियोंके दिन दही मथना और कर्तनादि करना (५४) माघ
शुक्ल षष्ठीको सूर्यकी रथ यात्रा निकालना (५५) श्रावण शुक्ल
षष्ठीके दिन चन्दन षष्ठी मनाना (५६) भाद्र शुक्ल षष्ठीको सूर्य
षष्ठी मनाना (५७) श्रावण शुक्ल सप्तमीको बासी पदार्थ
खाना (५८) बुधवार और अष्टमीको केवल गेहूं खाना (५६)
जन्माष्टमीको कृष्णका जन्मोत्सव मनाना (६०) दुर्वाष्टमीको
जलमें भिगोये और उगे हुए पदार्थ खाना (६१) आश्विन और
चैत्रमासमें नवरात्रि मनाना और नागपूजा एवम् उपवासादि
करना (६२) चैत्र और आश्विनकी शुक्ल अष्टमी तथा नवमी
को गोत्र देवताओंकी विशेष रूपसे पूजा करना (६३) नकुल
नवमीको मनाना (६४) भाद्र शुक्लकी अविधवा दशमीको
जागरणादि करना (६५) विजया दशमीको शमीपूजन आदि
करना (६६) देवशयनी और देवोत्थानी, फाल्गुन और ज्येष्ठके
शुक्लपक्षको किंवा समस्त एकादशियोंको उपवासादि करना
(६७) सन्तानादिके निमित्त वत्स द्वादशी मनाना (६८) ज्येष्ठ
की त्रयोदशीको ज्येष्ठिनी (जेठानी) को सत्कुलका दान करना

( ६९ ) धन त्रयोदशीको धन-पूजादि करना ( ७० ) शिवरात्रि दिन उपवास और जगरणादि करना ( ७१ ) नवरात्रिमें यात्रा करना ( ७२ ) अनन्त चतुर्दशीको अनन्त बाधना ( ७३ ) अम वस्याको दामाद और भानजेको भोजन कराना ( ७४ ) सोमवा अमावस्या और नवोदक अमावास्याको नदी, तालाव आदि विशेष रूपसे स्नान करना (७५) दीवालीके दिन पितृयोंके निमि दीये जलाना ( ७६ ) कार्तिक और वैशाखकी पूर्णिमाको स्ना करना (७७) होलीकी प्रदक्षिणा, नमस्कार, और उस दिन भोजना करना (७८) श्रावणकी पूर्णिमाको श्रावणी कर्म करना (७९) दीवा साको जागरण आदि करना (८०) उत्तरायणकी रचना करना।

इस प्रकार देशप्रसिद्ध लौकिक देवगत मिथ्यात्व अनेक प्रकारका होता है। इनके अतिरिक्त लौकिक गुरु, ब्राह्मण, तापस योगी आदिको नमस्कार करना, तापसके पास जाकर 'ॐ शिवाय' आदि बोलना, मूल अश्लेषादिक नक्षत्रमें बालकका जन्म होनेपर ब्राह्मणके कथनानुसार क्रिया करना, ब्राह्मणसे कथायें सुनना, ब्राह्मणोंको गाय, तिल, तैल आदिका दान देना, उन्हें प्रसन्न रखनेके लिये उनके घर जाना प्रभृति लौकिक गुरुगत मिथ्यात्व कहलाता है। परतीर्थियो द्वारा सग्रहित जिनबिम्बादि की अर्चना करना, और श्रीशान्तिनाथ पार्श्वनाथादि प्रतिमाओंकी ऐहिक सुखके निमित्त यात्रा और मानतादि करना लोकोत्तर देवगत मिथ्यात्व कहलाता है। लोकोत्तर लिंगी पासत्थादिकको गुरु-बुद्धिसे वन्दना करना और गुरु स्थानादिको ऐहिक फल निमित्त

यात्रा और मानतादि करना लोकोत्तर मिथ्यात्व कहलाता है। संक्षेपमें सम्यक्त्व और मिथ्यात्वका स्वरूप इस प्रकार समझना चाहिये —

"या देवे देवताबुद्धि—र्गुरौ च गुरुतामतिः।
धर्मे च धर्म धीः शुद्धा, सम्यक्त्व मुपलभ्यते॥
अदेवे देवताबुद्धिर्गुरुधीरगुरौ च या।
अधर्मे धर्मबुद्धिश्च, मिथ्यात्व मेतत्वे हि॥"

अर्थात—"सुदेवमें देवबुद्धि, सुगुरुमें गुरुबुद्धि और सुधर्ममें शुद्ध धर्म बुद्धि रखनेको सम्यक्त्व कहते हैं और कुदेवमें देवबुद्धि, कुगुरुमें गुरुबुद्धि और कुधर्ममें धर्मबुद्धि रखनेको मिथ्यात्व कहते हैं।"

मिथ्यात्व सर्वथा और सर्वदा त्याज्य है। मिथ्यात्वसे जीव अनन्तकाल तक संसारमें भ्रमण करता है। इसलिये केवल सम्यक्त्वको ही अंगीकार करना चाहिये। किसीने कहा है कि जो केवल अंतर्मुहूर्त सम्यक्त्व धारण करते हैं, उनके लिये संसार अर्द्ध पुद्गल परावर्त मात्र रह जाता है। करोड़ों जन्मके बाद कहीं मनुष्यका जन्म प्राप्त होता है इसलिये इसे व्यर्थ न गँवाकर धर्मकी आराधनामें सदा तत्पर रहना चाहिये। धर्माराधनका अवसर मिलनेपर, विवेकी पुरुषको उसमें किसी भी कारणसे प्रमाद न करना चाहिये। हे महानुभाव! इस असार संसारमें केवल धर्मही सार है, इसलिये धर्मकी ही अराधना करनी चाहिये।

इस प्रकार एकाग्र चित्तसे जिनेश्वरके वचनामृतका पान

